**वेदार्थाभिप्रकाशप्रणयसुगमिका कामदा मान्यहेतुः ।**
**संक्षेपाद्भूमिकेयं विमलविधिनिधिः सत्यशास्त्रार्थयुक्ता ॥**
**सम्पूर्णाकार्य्यथेदं भवति सुरुचि यन्मन्त्रभाष्यं मयातः ।**
**पश्चादीशानभक्त्या सुमतिसहितया तन्यते सुप्रमाणम् ॥ १ ॥**
**मन्त्रार्थभूमिका ह्यत्र मन्त्रस्तस्य पदानि च ।**
**पदार्थान्वयभावार्थाः क्रमाद्बोध्या विचक्षणैः ॥ २ ॥**

यह भूमिका जो वेदों के प्रयोजन अर्थात् वेद किसलिये और किसने बनाये, उन में क्या क्या विषय हैं इत्यादि बातों की अच्छी प्रकार प्राप्ति कराने वाली है। इस को जो लोग ठीक ठीक परिश्रम से पढ़ें और विचारेंगे उन का व्यवहार और परमार्थ का प्रकाश, संसार में मान्य और कामनासिद्धि अवश्य होगी। इस प्रकार जो निर्मल विषयों के विधान का कोष अर्थात् खज़ाना और सत्यशास्त्रों के प्रमाणों से युक्त जो भूमिका है इसको मैंने संक्षेप से पूर्ण किया। अब इस के आगे जो उत्तम बुद्धि देने वाली परमात्मा की भक्ति में अपनी बुद्धि को दृढ़ करके प्रीति के बढ़ाने वाले मन्त्रभाष्य का प्रमाणपूर्वक विस्तार करता हूं ॥ १ ॥

इस मन्त्रभाष्य में इस प्रकार का क्रम रहेगा कि प्रथम तो मन्त्र में परमेश्वर ने जिस बात का प्रकाश किया है फिर मूल मन्त्र। उसका पदच्छेद। क्रम से प्रमाण-सहित मन्त्र के पदों का अर्थ। अन्वय अर्थात् पदों की सम्बन्धपूर्वक योजना और छठा भावार्थ अर्थात् मन्त्र का जो मुख्य प्रयोजन है इस क्रम से मन्त्रभाष्य बनाया जाता है ॥ २ ॥

**विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव ।**
**यद्भद्रं तन्न आसुव ॥ १ ॥ य० ३० । ३ ॥**

**इति श्रीमत्परिव्राजकाचार्य्येण श्रीयुतदयानन्दसरस्वतीस्वामिना विरचिता संस्कृतभाषार्य्यभाषाभ्यां सुभूषिता सुप्रमाणयुक्तऋग्वेदादिचतुर्वेदभाष्यभूमिका समाप्तिमगमत् ॥**